" शंतनु " शब्द " शं+तनु " इन दो शब्दोंके योगसे बना है, ( शं ) सुखको जो ( तनु ) फैलाता है। " तन् " धातु फैलानेके अर्थमें है। इसका दूसरा भी अर्थ होता है, ( शं ) सुख है ( तनु ) शरीरमें जिसके अथवा शरीरसे जो सुखी है। इस रीतिसे शब्द सिद्ध करनेमें तन् धातुसे यह शब्द नहीं बना, परंतु दो शब्दोंका समास हुआ है। पाठक पूर्व शब्दसे इस शब्द की तुलना करें।

" पुरोहित " शब्दमें दो शब्द हैं। " पुरः + हितः " इसका अर्थ ( पुरः ) आगे अग्र भागमें ( हितः ) रखा हुआ। सब कार्य में जिसको आगे रखा जाता है।

" स्वः " शब्दके वेदमें अनेक अर्थ हैं, परंतु उसका "आदित्य" भी एक प्रधान अर्थ है। ( सु + अर् = स्वर् = स्वः ) ये दो शब्द इसमें हैं। ( सु ) उत्तम प्रकारकी ( अर् ) गति से युक्त होने के कारण " स्वः " शब्द आदित्य वाचक होता है। इसी प्रकार शोभन गतिसे युक्त पदार्थोंका यह नाम हो सकता है। इसीप्रकार दूसरा अर्थ " सु + ईरणः " अर्थात् उत्तम प्रकार से दूर करनेवाला, सूर्य अंधकारको दूर करता है, इसलिये उसका वाचक यह शब्द है।

" नाक " शब्द सूर्य वाचक है। नायक शब्द के मध्य यकार को उडानेसे " नाक " शब्द होता है अर्थात् यह नायक अर्थमें है। सूर्य अपनी ग्रहमाला का नायक होनेसे इसका यह नाम है। इसका दूसरा अर्थ " न + अ + क " इसप्रकार व्युत्पत्तिसे बनता है। क शब्द सुखवाचक है। अक शब्द दुःख वाचक बना, फिर उसका नकारने निषेध किया, इससे न + अक ( नाक ) शब्द सुख वाचक बना। यह सूर्य सबके सुख का हेतु है इसलिये इस का यह नाम है।

" दिशा " शब्द " दिश् " धातुसे बना है, दिशा बताने का भाव इसमें है। " काष्ठा " शब्द भी दिशा वाचक है, ( क्रान्त्वा स्थिताः) उलांघकर ठहरती है, जितना भी आगे देखा जाय उतनी आगे भी वही दिशा रहती ही है, सब मर्यादा को उल्लांघकर वह रहती है इसलिये उसका यह नाम है।

सूर्यका भी नाम " काष्ठा " है इसलिये कि वह सबको उल्लांघ कर ठहरता है। इसीप्रकार अन्यान्य पदार्थोंका नाम काष्ठा होता है। जिनमें उक्त गुण होगा।

" शरीर " शब्द " शॄ " ( हिंसा करना) इस धातुसे बनता है। शरीर नष्ट होता रहता है, क्षीण होता रहता है इस अर्थ का यह धातु इसमें है।

" तमः " शब्द अंधकार वाचक है, यह अंधकार फैला हुआ होता है, इसलिये "तन्" ( फैलना ) इस धातुसे यह शब्द बनता है, जो एकदम सर्वत्र फैल जाता है।

" दास " शब्द "दस " ( क्षयको प्राप्त होना ) इस धातुसे बनता है। जो दुष्ट कर्मों द्वारा अपना नाश करता है वह दास शब्द द्वारा बोधित होता है। गुलाम, हीन, दस्यु आदि जो हीन कर्ममें रमता है और अपने हीन कर्मोंद्वारा अपना नाश करता है उसका यह नाम है।

## सूचना।

पाठक इस प्रकार वैदिक शब्दोंके अर्थ देखें और उनकी व्युत्पत्ति करनेका विधि जानें। इस पुस्तकमें कई शब्दों की व्युत्पत्तियां और निरुक्तियां दी हैं, इनका विचार पूर्वक मनन करनेसे पाठकों को यह बात ज्ञात हो सकती है।

---

# पाठ ८

इस पाठमें निम्न लिखित मंत्रोंका अध्ययन कीजिये—

सरस्वतीं देवयन्तो हवन्ते सरस्वतीमध्वरे तायमाने ।
सरस्वतीं सुकृतो अह्वयन्त सरस्वती दाशुषे वार्यं दात् ॥
ऋ० १० । १७ । ७

( देवयन्तः ) देवता बननेकी इच्छा करने वाले ( सरस्वतीं ) विद्यादेवी को ( हवन्ते ) बुलाते हैं, प्राप्त करते हैं। ( अध्वरे ताय-माने ) यज्ञके फैलानेके समय (सरस्वतीं) विद्यादेवी की उपासना होती है। ( सु-कृतः ) अच्छा कर्म करने वाले ( सरस्वतीं अह्वयन्त ) विद्या देवी को ही पुकारते हैं। यह सरस्वती अर्थात् विद्यादेवी ( दाशुषे ) दाताको (वार्यं दात् ) सामर्थ्य देती है।

उक्त अवस्थाओंमें विद्यादेवी की उपासना लोग करते हैं। विद्यासे बल बढता है और सब उन्नति और पुरुषार्थ करना मनुष्य के लिये सुकर होता है। इस लिये हरएक मनुष्यको अपने अंदर विद्याका बल बढाना चाहिये। ज्ञानसे अपने सब सुखसाधन परि-पूर्ण करने चाहिये।

( अथर्व-- १२ । १ )

" वैदिक धर्म " में राष्ट्रीय भावना और सार्वजनिक हित की कल्पना प्रमुख होनेके कारण " मातृभूमि " के विषय में अत्यन्त आदर का भाव होना स्वाभाविक ही है। अथर्व वेदमें एक "वैदिक राष्ट्रीय-गीत " अथवा " मातृभूमिका सूक्त " इसी मातृभूमि की भक्तिका द्योतक प्रसिद्ध है सूक्त कारोंने इसका विनियोग निम्नप्रकार किया है-

( १ ) ग्राम-पत्तनादि-रक्षणार्थं ।

( २ ) पुष्टिकामः,"'कृषिकामः,"व्रीहियवान्नकामः,"'पुत्रधनादि-कामः,"'मणिहिरण्यादिकामः, पृथिवीमहाशांतिकामः,"' भूमिकामः"'पृथिवीं उपतिष्ठते। ( अथर्व--सा० भा० )

" ( १ ) ग्राम पत्तन नगर राष्ट्र आदिकी रक्षा के समय, तथा (२) पुष्टि, कृषि, धनधान्य आदिकी प्राप्तिके प्रयत्न करने के समय, भूमिकी प्राप्तिके लिये प्रयत्न करनेके समय तथा मातृभूमिमें जिस समय अशांति होती है, उस समय देश में पुनः शान्ति प्रस्थापित करने के अवसर पर इस "भूमि-सूक्त" का पाठ किया जाता है।

इस लिये हर एक वैदिक धर्मी को इस सूक्त का अध्ययन तथा मनन करना आवश्यक है। इस सूक्तके कई मंत्र यहां दिये जाते हैं।

सत्यं बृहदृतमुग्रं दीक्षा तपो ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति ।
सा नो भूतस्य भव्यस्य पत्न्युरुं लोकं पृथिवी नः कृणोतु ॥ १ ॥

( सत्यं ) सत्य, ( बृहत् ) बल, (ऋतं) न्याय्य व्यवहार,( उग्रं ) क्षात्र तेज, ( दीक्षा ) दक्षता, ( तपः) द्वन्द्व सहन करनेकी शक्ति, ( ब्रह्म ) ज्ञान, ( यज्ञः ) सत्कार- संगति- दानात्मक शुभ कर्म, ये आठ गुण ( पृथिवीं ) मातृभूमि का (धारयन्ति) धारण करते हैं॥ ( सा ) वह ( नः ) हमारी ( पृथ्वी ) मातृभूमि, जो हमारे ( भूतस्य ) भूत और ( भव्यस्य ) भविष्य तथा वर्तमान अवस्था की ( पत्नी ) पालन करने वाली है, वह (नः) हमारे लिये (उरुं लोकं ) विस्तृत स्थान ( कृणोतु ) करे।

मातृभूमि की स्वतंत्रताका संरक्षण जिन श्रेष्ठ सद्गुणोंसे होता है वे आठ गुण ये हैं - ( १ ) सत्यनिष्ठा, ( २ ) बल संवर्धन, ( ३ ) न्याय्य व्यवहार, ( ४ ) प्रबल क्षात्र तेज, ( ५ ) कर्तव्य दक्षता, ( ६ ) शीत उष्ण सहन करने की शक्ति,( ७ ) ज्ञान-आध्यात्मिक,

आधिभौतिक और आधिदैविक-ज्ञान तथा विज्ञान, और (८) श्रेष्ठों का सत्कार, आपस की एकता और अनाथों की सहायता करनेके लिये आवश्यक कर्तव्य कर्म करना। इन गुणों से अर्थात् ये गुण जनातमें बढनेसे-मातृभूमि का धारण होता है। इन गुणों से जिस मातृभूमिका धारण हुआ है, ऐसी मातृभूमि वहां के लोगोंके भूत भविष्य और वर्तमान कालीन अवस्था का संरक्षण करती है। और वहां के लोगों को अपने देशमें जितना चाहिये उतना विस्तृत स्थान, अर्थात् फैलानेके लिये स्थान देती है। तात्पर्य यह है कि उक्त आठ गुणों से मातृभूमि की स्वतंत्रता का संरक्षण हो और अपने देशमें हरएक को अपने विस्तार के लिये पर्याप्त विस्तृत क्षेत्र प्राप्त हो ॥ १ ॥

असंबाधं मध्यतो मानवानां यस्या उद्वतः प्रवतः समं बहु।
नाना वीर्या ओषधीर्या बिभर्ति पृथिवी नः प्रथतां राध्यतां नः॥२॥

(यस्याः) जिस मातृभूमिके (मानवानां) मननशील मनुष्यों के (मध्यतः) अंदर (उत्-वतः) उच्चता और (प्र-वतः) नीचता तथा (समं) समता के विषयमें (बहु) बहुत ही (अ-सं-बाधं) निर्वैरता है। और (या) जो (नाना वीर्या ओषधीः) नाना प्रकारके वीर्योंसे युक्त औषधियों को (बिभर्ति) धारण पोषण करती है, (नः पृथिवी) वह हमारी मातृभूमि (नः प्रथतां) हमारी कीर्तिका (राध्यतां) साधन होवे।

जिस हमारे राष्ट्र के विचारशील मनुष्यों में परस्पर द्रोहभाव नहीं है प्रत्युत उनमें पूर्ण ऐक्यभाव है, और उनमें उच्चता,नीचता और समता के विषय के कोई झगडे नहीं हैं। तथा जो हमारी मातृभूमि विविध गुणों से युक्त अनन्त औषधिवनस्पतियों को उपजाती है, वह हमारी मातृभूमि हमारे यश को फैलाने के लिये कारणीभूत हो ॥ २ ॥

यस्यां समुद्र उत सिन्धुरापो यस्यामन्नं कृष्टयः सं बभूवुः ।
यस्यामिदं जिन्वति प्राणदेजत् सा नो भूमिः पूर्वपेये दधातु ॥ ३ ॥

( यस्यां ) जिसमें समुद्र ( उत ) और ( सिन्धुः ) नदी तथा ( आपः ) जलाशय बहुत हैं और ( यस्यां ) जिसमें ( कृष्टयः ) खेतियां ( अन्नं ) अन्न की (सं बभूवुः) उत्पत्ति करतीं हैं (यस्यां) जिसपर (इदं प्राणत्)यह श्वास लेने और (एजत्) हलचल करने वाला प्राणिजात ( जिन्वति ) चलता फिरता है, ( सा ) वह ( भूमिः ) हमारी मातृभूमि ( नः ) हमको ( पूर्व-पेये ) पूर्ण पेय अर्थात् समस्त खानपान के पदार्थ ( दधातु ) दे ।

जिस हमारी मातृभूमि में समुद्र, नद, नदियां, तालाव, कूप, झील, झरने आदि बहुत हैं, उनके जलसे सब कृषीवल अनेक प्रकार की खेतियां करके जहां त्रिविध धान्यादि उत्पन्न करते हैं, तथा उस अन्न और पान का सेवन करके अनेक उत्तम उत्तम प्राणी जहां आनन्द से रहते हैं वह हमारी मातृभूमि उत्तम खानपान हमें देती रहे । अर्थात् ऐसा कभी न हो कि हमारी मातृभूमि से उत्पन्न हुए अन्नसे दूसरे पुष्ट होते रहें और हमको खाने को कुछ भी न मिले ॥ ३ ॥

यस्यां चतस्रः प्रदिशः पृथिव्या यस्यामन्नं कृष्टयः संबभूवुः ।
या बिभर्ति बहुधा प्राणदेजत् सा नो भूमिर्गोष्वप्यन्ने दधातु ॥ ४ ॥

( यस्याः पृथिव्याः ) जिस मातृभूमि की ( चतस्रः प्रदिशः ) चारों दिशाओं में ( कृष्टयः ) विविध खेतियां ( यस्यां ) जिसमें ( अन्नं ) अन्न को ( सं बभूवुः ) उत्पन्न करती हैं और उससे ( या ) जो भूमि ( एजत् प्राणत् ) घूमनेवाले प्राणिमात्र को ( बहु-धा ) बहुत प्रकार से ( बिभर्ति ) पुष्ट करती है (सा) वह ( नो भूमिः ) हमारी मातृभूमि हमें ( गोषु ) गौओं में और (अन्ने अपि ) अन्नमें भी ( दधातु ) रक्खे ।

जिस हमारी मातृभूमि में चारों दिशाओं में खेती से विविध प्रकार का अन्न उत्पन्न होता है, जिस को खा कर सब प्राणिमात्र हृष्ट पुष्ट होते हैं और आनन्द से जिस पर विचरते हैं, वह भूमि हमें विपुल अन्न और गौवें देनेवाली होवे। अर्थात् हम सदा अन्न और गौवों के बीचमें मातृभूमि की कृपासे रहें। ऐसा कभी न हो कि हमारी मातृभूमि की गौवों का दूध और कृषि से उत्पन्न हुआ अन्न दूसरे ही ले जांय और हम वंचित ही रहें ॥ ४ ॥

यस्यां पूर्वे पूर्वजना वि चक्रिरे यस्यां देवा असुरानभ्यवर्तयन्।
गवामश्वानां वयसश्च विष्ठा भगं वर्चः पृथिवी नो दधातु ॥५॥

(यस्यां) जिस मातृभूमि में हमारे (पूर्वे) प्राचीन (पूर्व-जनाः) पूर्वजों ने ( वि-चक्रिरे ) विविध कर्तव्य किये थे और ( यस्यां) जिस में ( देवाः ) देवों ने ( असुरान् ) असुरों को ( अभ्यवर्तयन् ) हराया था। तथा जो ( गवां ) गौओं, ( अश्वानां ) घोडों ( च वयसः ) और पक्षियों का ( वि-स्था) विशेष निवास स्थान है, वह ( नः पृथिवी ) हमारी मातृभूमि हमें (भगं) ऐश्वर्य और ( वर्चः ) तेज ( दधातु ) देवे।

जिस मातृभूमि में हमारे प्राचीन पूर्वजोंने विविध प्रकार के पराक्रम किये थे, जिसमें सज्जनों ने दुष्टों का पराभव किया था और जिसमें गौवें, घोडे तथा अन्य पशुपक्षी भी आनन्द से रहते हैं, वह हमारी आश्रयदात्री मातृभूमि हमें ऐश्वर्य और तेज देने-वाली होवे ॥ ५ ॥

विश्वंभरा वसुधानी प्रतिष्ठा हिरण्यवक्षा जगतो निवेशनी।
वैश्वानरं बिभ्रती भूमिरग्निमिन्द्रवृषभा द्रविणे नो दधातु ॥६॥

( विश्वं-भरा ) सब की पोषण करनेवाली, ( वसुधानी ) रत्नों की खान, ( प्रतिष्ठा ) सब का आधार, ( हिरण्य वक्षाः ) जिसके अन्दर सुवर्ण है, ( जगतः निवेशनी) प्राणियों का निवास

कराने वाली, ( वैश्वा--नरं ) सब मनुष्य समूह रूप ( अग्नि ) अग्निका (बिभ्रती) धारण पोषण करनेवाली और (इन्द्र--वृषभा) इन्द्रसे जिसपर वृष्टि होती है, ऐसी हमारी ( भूमिः ) मातृभूमि ( नः ) हमको ( द्रविणे ) धन और बल के बीचमें ( दधातु ) रक्खे ।

जो हमारी मातृभूमि सब प्रकारके रत्न, सोना, चांदी आदि की खान है, सब प्रकार के खान पान देकर जो सब प्राणियों का पोषण कर रही है.मनुष्यसमुदायरूपी राष्ट्रीय अग्निको जो जगाती है और जहां स्वयं इन्द्र ही वृष्टि करता है वह हमारी श्रेष्ठ मातृभूमि हमें सब प्रकारके धनोंके बीचमें रखे ॥ ६ ॥

यां रक्षंत्यस्वप्ना विश्वदानीं देवा भूमिं पृथिवीमप्रमादम् ।
सा नो मधु प्रियं दुहामथो उक्षतु वर्चसा ॥ ७ ॥

( विश्व-दानीं ) सब कुछ देनेवाली ( यां पृथिवीं भूमिं ) जिस विस्तृत मातृभूमि की ( अ-स्वप्नाः ) सुस्ती न करने वाले ( देवाः ) देवता लोग (अ-प्रमादं) प्रमाद रहित होकर(रक्षन्ति) रक्षा करते हैं, ( सा ) वह ( नः ) हमको ( प्रियं मधु ) प्रिय मधु ( दुहां ) देती रहे ( अथो ) और ( वर्चसा ) तेजके साथ ( उक्षतु ) बढावे ।

जिस हमारी मातृभूमि की रक्षा ज्ञानी और शूर पुरुष प्रमाद-रहित होकर और सुस्ती को छोडकर करते आये हैं, वह हमें सब कुछ देनेवाली मातृभूमि सदा हमारे लिये मीठे मीठे पदार्थ देती रहे और हमारा तेज और बल बढाती रहे ॥ ७ ॥

---

# पाठ ९

" पणि " शब्द बनियेका वाचक है, यह " पण् " ( व्यवहार करना) इस धातुसे बनता है । " वणिक् " शब्द भी उसी पणि शब्द का ही रूप है । पणि- पणिक- बणिक- वणिक् इस प्रकार इस की उत्पत्ति है । (पण्यं नेनेक्ति) बेचनेके पदार्थ नित्य ले जाता है। इसलिये उसको वणिक् कहते हैं ।

" बिल " शब्द की उत्पत्ति बडी विचित्र है । " भृ " ( भरण करना ) इस धातुसे " भर " शब्द बनता है । भर- भल- भिल- बिल इस प्रकार अंतमें बिल शब्द बना । भ अक्षर का ब बनता है और अकार का इ भी बनता है ।

" कृष्ण " शब्द कृष् धातुसे बना है । जिसमें कर्षण अथवा निकृष्टता होती है उस वर्णका नाम कृष्ण ( काला ) है ।

" अहः " शब्द दिनवाचक है ( उपाहन्ति अस्मिन् कर्मणि ) इस दिनमें सब कर्म किये जाते हैं। अ+हर् शब्द में यहां "आ+हृ" धातुकी कल्पना की है । इन दोनों शब्दों के उदाहरण के लिये निम्न लिखित मंत्र देखिये-

अहश्च कृष्णमहर्जुनं च विवर्तेते रजसी वेद्याभिः ॥

ऋ० ६ । ९ । १

( " कृष्णं अहः च ) काला दिन अर्थात् रात्री और ( अर्जुनं अहः च ) श्वेत दिन अर्थात् दिन ये दोनों ( रजसी ) शोभा वाले ( वेद्याभिः ) ज्ञातव्य निज प्रकृतिके साथ ( विवर्तेते ) सदा विरुद्ध भावके साथ रहते हैं। " अर्थात् दिन और रात्री अपने विरुद्ध गुणों से युक्त हैं ।

र और ल का अभेद होता है। वेदमें यह नियम बहुत स्थानोंमें दिखाई देता है जैसा मेघवाचक " उपर, उपल " ये शब्द लीजिये।

र के स्थानपर ल हुआ है। वास्तवमें उपल शब्द पत्थरका वाचक है। मेघोंसे ओले ( पत्थर जेसे ) गिरते हैं इस लिये मेघोंका ही यह नाम हुआ। " उपर " शब्द में "उप+रम्" धातु है। जिस में लोग रमते हैं, जिसकी शोभा देखकर जन रमते हैं उसका नाम " उपर " ( मेघ ) है।

प्रथम शब्दकी भी उत्पत्ति देखिये--प्रकृष्टतम--प्रतम-- प्रथम इस प्रकार बीचके दो अक्षर लुप्त हो गये हैं और तके स्थानपर थ हुआ है।

" शुष्म " शब्द बलवाचक है, " शुष् " ( शोषण करना ) इस धातुसे बनता है। बल से शत्रु की शक्ति शुष्क की जाती है।

" सानु " शब्द पर्वत शिखर का वाचक है, इसकी निरुक्ति ऐसी है। ( सं + उत् + नुन्न ) समुन्नुन्न= समुन्नु=सन्नु= सानु मूल शब्द का संक्षिप्तरूप इस प्रकार बना। समुन्नुन्न शब्द का अर्थ " अत्यंत उच्च स्थान, " यही सानु शब्दका अर्थ है।

" पर " शब्द " पार " शब्द का ही रूप है, पर शब्द का अर्थ परला है।

"मुहूर्त" शब्द कुच्छ कालका वाचक है, इसकी उत्पत्ति "मुहुः + ऋतु"=मुहुर्+ऋतु= मुहूर्त " यह है। ऋतुका अर्थ कालविभाग है, वारंवार होने वाला काल विभाग मुहूर्त कहलाता है।

" काल " शब्द " कल् " ( गतौ ) धातुसे बनता है। यह समय सदा चल रहा है इसलिये इसको काल कहते हैं। कल् धातुका अर्थ नाश भी है। काल सबका संहार करता है इसलिये उसका यह नाम है।

" पाणि " शब्द हाथ का वाचक है। पण धातु व्यवहार काम काज करना आदिका वाचक है। इससे पाणि शब्द बनता है। हाथ से काम काज किया जाता है इस लिये यह नाम सार्थ है।

" पथ, पन्था " शब्द मार्ग वाचक है, पत् अथवा पथ् धातुसे यह बनता है, पांवसे चला जाता है, एक स्थानसे दूसरे स्थानतक पहुंचाता है, इसलिये इसका यह नाम हुआ है।

" अपत्य " शब्द में ( अ+पत्य ) ये दो शब्द हैं। अपतन अर्थात् जिससे पतन नहीं होता, कुलका अधःपात जिससे नहीं होता, उसका नाम अपत्य अर्थात् संतान है।

" दुहिता " शब्द पुत्रीका वाचक है, " दूरे+हिता " अर्थात् दूर रहनेपर हितकारी यह इसका आशय है। दूरे हिता= दुर्हिता= दुहिता इस प्रकार इसकी निरुक्ति है।

" श्मशान " शब्द प्रेतदाह करनेके स्थान का वाचक है इस में श्म+शान ये दो शब्द हैं। श्म शब्द शरीर वाचक और शान शब्द शयन वाचक है। जहां शरीर अंतमें शयन करता है उस स्थानका वाचक यह शब्द है।

" श्मश्रु " शब्द बालोंका वाचक, दाढीमूंछका वाचक है। इस का अर्थ ( श्म+श्रु ) श्म अर्थात् शरीरमें श्रित अर्थात् जो आश्रित है, शरीरके आश्रयसे जो रहता है, उसका नाम श्मश्रु है।

" लोम " शब्द बालका वाचक है। यह " लु "( काटना )इस धातुसे बना है। जो काटे जाते हैं उनका नाम लोम है।

" जामि " शब्द बहिनका वाचक है, "जन्" ( उत्पन्न करना) इस धातुसे यह शब्द बनता है। इसमें पति पुत्रको उत्पन्न करता है।

" निषाद " शब्द पंचम वर्णका वाचक है, " नि+षद " (नीचे बैठना ) इस धातुसे इसकी उत्पत्ति है, सबसे नीचे बैठनेका अधि॰ कारी यह है। आर्य धर्म में पांच जन हैं, उसका वर्णन निम्नलिखित मंत्रमें पाठक देखें—

यत्पांचजन्यया विशेन्द्रे घोषा असृक्षत।
अस्तृणाद् बर्हणा विपोऽर्यो मानस्य स क्षयः॥ ऋ० ८।६३।

( यत् ) जो ( पांचजन्यया विशा ) पांचों जनोंके समूहरूप प्रजासे ( इन्द्रे ) राजाके लिये ( घोषः असृक्षत ) शब्द निकलते हैं तब ( सः विपः ) वह बुद्धिमान, (अर्यः) समर्थ श्रेष्ठ, (मानस्य क्षयः ) संमान का अधिष्ठाता राजा ( बर्हणा अस्तृणात् ) अपने सामर्थ्य से शत्रुओं को दूर करता है।

इसमें पंच जनोंका वर्णन है और पंचजनों की शक्तिका भी वर्णन इसमें है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और निषाद ये पंचजन हैं। इनकी सहायता राजाके लिये मिलनी चाहिये। यह भाव उक्त मंत्रमें है।

" अन्न " शब्द " अद् " ( खाना ) इस धातुसे बना है। जो खाया जाता है उसका नाम अन्न है।

" बल " शब्द शक्तिका वाचक है। यह "भृ" ( धारणपोषण करना ) इस धातुसे बनता है। भृ धातुसे भर शब्द बनता है और उससे--भर—बर—बल इस प्रकार रूपान्तर को प्राप्त होता है।

" धन " शब्द द्रव्य अथवा संपत्ति का वाचक है। यह शब्द तर्पण अर्थवाली " धि " अथवा "धन्" धातुसे बना है। जिससे तृप्ति होती है, जिससे धन्यता प्रतीत होती है उसका नाम धन है।

" क्षिप्र " शब्द शीघ्रताका वाचक है, इसका साम्य " सं—क्षिप्त " शब्द के साथ है। समयको संक्षिप्त रूपमें लानेका नामही शीघ्रता करना है।

" बहु " शब्द प्रसिद्ध है, वह " प्रभु " शब्दके साथ संबंधित है। प्रभु पभु पहु बहु इस प्रकार यह शब्द बन गया।

" गृह " शब्द घरका वाचक है यह " ग्रह " (लेना) धातु से बना है। ( गृह्णाति इति गृहं ) जो कुटुंबियोंको लेता है उसका नाम घर है।

" सुख " शब्द सब जानते ही हैं। (सु) उत्तम प्रकारसे (खं)

इंद्रिय जिससे रहता है उसका नाम सुख है। जिससे इंद्रियों को आराम होता है।

## सूचना।

इस प्रकार पाठक शब्दोंकी व्युत्पत्तियां देखें और अनुभव करें कि यौगिक अर्थ इस रीतिसे देखे जाते हैं।

---

## पाठ १०

यार्णवेऽधि सलिलमग्र आसीद्यां मायाभिरन्वचरन्मनीषिणः।
यस्या हृदयं परमे व्योमन्त्सत्येनावृतममृतं पृथिव्याः॥
सा नो भूमिस्त्विषिं बलं राष्ट्रे दधातूत्तमे॥ ८॥

( अग्रे ) प्रारंभ में ( या ) जो ( अर्णवे ) समुद्र के ( अधि ) ऊपर ( सलिलं ) जलरूप ( आसीत् ) थी। और ( मनीषिणः ) बुद्धिमान् लोग ( मायाभिः ) बुद्धि और कुशलता आदि से (यां) जिस की ( अन्वचरन् ) सेवा करते आये हैं ( यस्याः पृथिव्याः हृदयं ) जिस पृथ्वीका हृदय ( परमे व्योमन् ) बडे आकाशमें ( सत्येन आवृतम् ) सत्य से आवृत होने के कारण ( अ-मृतं ) अमृतरूप है। (सा) वह ( नः ) हमारी ( भूमिः) मातृभूमि हमारे ( उत्तमे राष्ट्रे ) उत्तम राष्ट्र में ( त्विषिं) तेज और ( बलं ) बल ( दधातु ) धारण करे।

प्रारंभमें जो समुद्र के बीचमें थी, जिसका बीचका भाग भी सत्य आत्मा से व्याप्त है, जिस की सेवा ज्ञानी लोग बुद्धि से और कुशलता से करते आये हैं, वह मातृभूमि हमारे श्रेष्ठ राष्ट्रमें उत्तम तेजस्विता और बल की वृद्धि करे॥ ८॥

यस्यामापः परिचराः समानीरहोरात्रे अप्रमादं क्षरन्ति।
सा नो भूमिर्भूरिधारा पयो दुहामथो उक्षतु वर्चसा॥ ९॥

( यस्यां ) जिस में ( परि-चराः ) मातृभूमि की सेवा करने वाले स्वयं सेवक (समानीः आपः ) जल के समान शांतिसे और समानभाव से ( अहोरात्रे ) दिनरात्र ( अ-प्रमादं ) प्रमादरहित होकर ( क्षरन्ति ) चलते हैं। ( सा ) वह ( भूरि-धारा ) अनेक धारण शक्तियों से युक्त ( नः भूमिः ) हमारी मातृभूमि, हमें ( पयः दुहां ) दूध और अन्न देवे ( अथो ) तथा ( वर्चसा ) तेज के साथ ( उक्षतु ) बढावे।

जिस मातृभूमिकी सेवा, उत्तम स्वयंसेवक शांति और समान भावनासे युक्त तथा प्रमादरहित होकर दिनरात करते हैं, वह हमारी मातृभूमि हमें उत्तम भक्ष्य भोज्य और पौष्टिक पेय देवे और हमारे तेजकी वृद्धि करे ॥ ९ ॥

यामश्विनावमिमातां विष्णुर्यस्यां विचक्रमे।
इन्द्रो यां चक्र आत्मनेऽनमित्रां शचीपतिः।
सा नो भूमिर्विसृजतां माता पुत्राय मे पयः ॥ १० ॥

( यां ) जिसको ( अश्विनौ ) अश्विनी देवोंने ( अमिमातां ) मापा है, (यस्यां) जिसमें विष्णुने (वि चक्रमे) पराक्रम किया था, (शचीपतिः इन्द्रः )प्रज्ञाशील इन्द्रने (यां )जिसको (अन्-अमित्रां) शत्रुरहित ( चक्रे ) किया था। (सा) वह ( नः ) हमारी ( माता भूमिः) मातृभूमि हमारे लिये भोग्य पदार्थ देवे, जिस प्रकार पुत्र के लिये माता ( पयः ) दूध देती है।

जिस भूमि को अश्विनी देवों (वेगवान् ज्ञानियों) ने मापा है, विष्णुने जिस में विविध पराक्रम किये हैं और कर्म कुशल प्रज्ञाशील इन्द्र अर्थात् नरेंद्रों ने जिस को शत्रुरहित किया है अर्थात् जिसके शत्रुओं को भगया है, वह हमारी मातृभूमि हमें सब भोग और ऐश्वर्य देवे ॥ १० ॥

गिरयस्ते पर्वता हिमवन्तोऽरण्यं ते पृथिवि स्योनमस्तु ।
बभ्रुं कृष्णां रोहिणीं विश्वरूपां ध्रुवां भूमिं पृथिवीमिन्द्रगुप्ताम्।
अजीतोऽहतो अक्षतोऽध्यष्ठां पृथिवीमहम् ॥११॥

हे (पृथिवि) मातृभूमि! (ते) तेरे (गिरयः) पहाड, (हिमवन्तो पर्वताः) हिमवाले पर्वत और (अरण्यम्) वन हमारे लिये (स्योनं) सुख देनेवाला (अस्तु) होवे । (बभ्रुं) भरण पोषण करनेवाली, (कृष्णां) कृषित होनेवाली, (रोहिणीं) जिसमें वृक्षादि बढते हैं ऐसी, (विश्व-रूपां) सब प्रकारकी (इन्द्रगुप्तां) वीरोंसे रक्षित (ध्रुवां) गति के कारण स्थिर और (पृथिवीं) विस्तृत (भूमिं) मातृभूमि का (अहं) मैं (अ-जीतः) अपराजित, (अहतः) न मारा जाकर, (अक्षतः) व्रणादि रोग से रहित होकर (अध्यष्ठां) अधिष्ठाता-अध्यक्ष—होता हूं ।

हमारी मातृभूमिके पर्वत, पहाड, वन और अरण्य तथा सब अन्य स्थान हमारे लिये सुखदायी हों। हमारी मातृभूमि अनेक प्रकारके धान्यादि की उत्पत्ति करनेके कारण हमारा उत्तम पोषण कर रही है । इस लिये मैं नीरोग, बलवान् और विजयी होकर यहां का अध्यक्ष और अधिष्ठाता होता हूं ।

ता नः प्रजाः सं दुहृतां समग्रा
वाचो मधु पृथिवि धेहि मह्यम् ॥१६॥

(ताः) वे (समग्राः) सब (नः प्रजाः) हमारी प्रजायें (सं) मिलकर (दुह्रतां) पूर्णता प्राप्त करें । हे (पृथिवि) मातृभूमि ! (वाचो मधु) वाणी की मीठास (मह्यं) मुझको (धेहि) दे ।

हे मातृभूमि ! हमारे में से प्रत्येक के अन्दर वाणी की मधुरता रहे, इस मधुरतासे हम सब प्रजाजन संघशक्तिसे प्रभावशाली बन कर संपूर्ण रीतिसे पूर्णता संपादन करेंगे ।

# पाठ ११

भूम्यां देवेभ्यो ददति यज्ञं हव्यमरं कृतम् ।
भूम्यां मनुष्या जिन्वंति स्वधयान्नेन मर्त्याः ॥
सा नो भूमिः प्राणमायुर्दधातु जरदष्टिं मा पृथिवी कृणोतु ॥२२॥

( भूम्यां ) हमारी मातृभूमि में ( देवेभ्यः ) अग्न्यादि देवों के लिये ( अरंकृतं ) सुसंस्कृत किये हुए ( हव्यं ) हवनीय पदार्थों का ( यज्ञं ) यज्ञ ( ददति ) करते हैं । इसी ( भूम्यां ) भूमिपर ( मर्त्याः मनुष्याः ) मरण धर्म वाले मनुष्य ( स्व-धया ) अपनी धारणा शक्तिसे और अन्न से ( जिन्वन्ति ) जीवित रहते हैं । इस प्रकार की ( सा ) वह ( नः पृथिवी भूमिः ) हमारी विस्तृत मातृ-भूमि हमारे लिये ( प्राणं ) प्राण का बल, ( आयुः ) दीर्घ आयु ( दधातु ) देवे और ( मा ) मुझे ( जरदष्टिं) वृद्ध अर्थात् अति दीर्घ आयुसे युक्त ( कृणोतु ) करे ॥

जिस भूमिमें देवों के प्रीत्यर्थ यज्ञयाग और इष्टियां करते हैं और जहां सब मनुष्य उत्तम अन्न का भोग करके अपनी निज धारणा शक्ति से उन्नत होते रहते हैं, वह हमारी मातृभूमि हमारे लिये आयु आरोग्य और दीर्घ जीवन तथा बल देवे ।

शिला भूमि रश्मा पांसुः सा भूमिः संधृता धृता । )
तस्यै हिरण्यवक्षसे पृथिव्या अकरं नमः ॥ २६ ॥

( शिला ) शिला ( अश्मा ) पत्थर तथा ( पांसुः ) धूलिरूप यह ( भूमिः ) मातृभूमि है । ( सा ) उसका ( सं-धृता ) उत्तम रीतिसे धारण होने पर ही वह ( धृता ) सुसंरक्षित होती है । ( तस्यै ) उस ( हिरण्य-वक्षसे ) अपने अन्दर सुवर्ण धारण

करनेवाली ( पृथिव्यै ) मातृभूमि के लिये मैं ( नमः ) नमन ( अकरं ) करता हूं।

जिस में मिट्टी, पत्थर, शिला आदि हैं और सोना चांदी आदि खनिज पदार्थ भी विपुल हैं वह हमारी मातृभूमि है। इसका प्रथम मंत्रोक्त आठ गुणों से उत्तम प्रकार धारण होने से ही इसकी स्व-तंत्रताकी रक्षा होती है। इस लिये इस प्रकारकी वंदनीय मातृ-भूमि के लिये मेरा प्रणाम है।

यस्यां वृक्षा वानस्पत्या ध्रुवास्तिष्ठन्ति विश्वहा।
पृथिवीं विश्वधायसं धृतामच्छावदामसि ॥ २७ ॥

( यस्यां ) जिसमें ( वानस्पत्याः वृक्षाः ) वनस्पतियां और वृक्ष ( विश्वहा ) सदा ( ध्रुवाः ) स्थिर ( तिष्ठन्ति ) रहते हैं। उस ( विश्व-धायसं ) सब को धारण करनेवाली और जिसका हमने ( धृतां ) धारण किया है ऐसी ( पृथिवीं ) मातृभूमिका ( अच्छ आवदामसि ) हम स्वागत करते हैं।

जिस हमारी मातृभूमि में वृक्ष, वनस्पतियां और विविध औषधियां सदा फूलतीं और फलतीं हैं, जो हम सब का धारण कर रही है और हम सब ( प्रथम मंत्रोक्त आठ गुणोंके द्वारा ) जिसका धारण कर रहे हैं, अर्थात् जिसकी स्वतंत्रता की रक्षा कर रहे हैं, उस वंदनीय मातृभूमि का हम सब स्वागत करते हैं ॥

उदीराणा उतासीनास्तिष्ठन्तः प्रक्रामन्तः।
पद्भ्यां दक्षिणसव्याभ्यां मा व्यथिष्महि भूम्याम् ॥

( उदीराणाः ) उठते हुए, ( उत आसीनाः ) और बैठे हुए, ( तिष्ठन्तः ) खडे होते हुए, तथा ( प्रक्रामन्तः ) चलते फिरते और दौडते हुए (दक्षिण-सव्याभ्यां) सीधे और बांए (पद्भ्यां) पांवों से (भूम्यां) भूमि में ( मा व्यथिष्महि ) न कष्ट उत्पन्न करें।

हमारी हरएक प्रकारकी हलचल कष्ट उत्पन्न करनेवाली न हो।

विमृग्वरीं पृथिवीमा वदामि क्षमां भूमिं ब्रह्मणा वावृधानाम् ।
ऊर्जं पुष्टं बिभ्रतीमन्नभागं घृतं त्वाभि नि षीदेम भूमे ॥२९॥

( वि—मृग्वरीं ) विशेष खोज करने के योग्य, (ब्रह्मणा) ज्ञानसे जिसकी ( वावृधानां ) वृद्धि होती है, ( ऊर्जं ) बलकारक (पुष्टं) पुष्टिकारक ( घृतं अन्नभागं ) घी और अन्न आदि भोग्य पदार्थ ( बिभ्रतीं ) धारण करनेवाली, ( क्षमां ) निवास करने योग्य ( पथिवीं ) विस्तृत ( भूमिं ) मातृभूमि की मैं ( आ वदामि ) प्रार्थना करता हूं कि हे (भूमे) मातृभूमि! ( त्वा ) तुझपर ( अभि नि षीदेम ) हम सब बैठें ।

हमारी भूमि अत्यंत उत्तम है, इस लिये उसकी अनेक प्रकार से खोज होनी चाहिये । खोज करके उसका अधिकाधिक उपयोग करके अन्नपेयादि भोग्य पदार्थ विशेष प्रकारसे प्राप्त करके हम अपना बल, पुष्टि, शक्ति और अन्य प्रकारका तेज बढायेंगे । और अधिक विस्तृत प्रदेश प्राप्त करके आनंदसे बढेंगे ॥

शुद्धा न आपस्तन्वे क्षरन्तु यो नः सेदुरप्रिये तं निदध्मः ।
पवित्रेण पृथिवि मोत् पुनामि ॥३०॥

हे ( पृथिवि ) मातृभूमि ! ( शुद्धाः आपः ) शुद्ध निर्मल जल ( नः तन्वे ) हमारे शरीर के लिये ( क्षरन्तु ) बहता रहे । ( यः ) जो ( नः सेदुः ) हमारा नाश करनेका यत्न करेगा ( तं ) उस दुष्टको हम ( अ--प्रिये ) अप्रियता में ( नि--दध्मः ) रखेंगे । मैं ( मां ) अपने आप को ( पवित्रेण) पवित्रता से (उत् पुनामि) उत्तम पवित्रता करता हूं ॥

हमें सदा शुद्ध जल प्राप्त होता रहे और जल आदिसे हमारे शरीर पवित्र होते रहें । हम शुद्ध, सरल और श्रेष्ठ आचार और विचारों से अपने आपको सदा पवित्र बनायेंगे । और जो शत्रु हमारा नाश करने का यत्न करेगा उसको हम योग्य दण्ड देंगे ॥

22

# संस्कृत पाठ माला।

[संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेका सुगम उपाय।]

## भाग बाईसवाँ।

---

लेखक और प्रकाशक

श्रीपाद दामोदर सातवळेकर,

स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

---

प्रथम वार

संवत् १९८४, शके १८४९, सन १९२८

---

मूल्य पांच आने।

# निरुक्ति ।

पूर्व भागमें निरुक्तिके विषयमें थोडासा लिखा गया है। अब इस भागमें उसी विषयका अधिक विवेचन करना है। आशा है कि पाठक इस विषयका उत्तम अध्ययन करके अपनी अधिक प्रगति वेद विद्यामें करेंगे।

औंध ( जि० सातारा )
माघ वद्य६ संवत् १९८४

लेखक
श्री. दा. सातवळेकर.
स्वाध्यायमंडळ

मुद्रक व प्रकाशक—श्री० दा० सातवळेकर.
भारत मुद्रणालय, औंध (जि० सातारा )

# संस्कृत पाठ माला।

## भाग बाईसवाँ।

## पाठ १

## देवता लक्षण।

जिस मंत्रमें जिसका प्रधानतया वर्णन होता है उस मंत्र की वह देवता होती है। प्रायः मंत्रमें उस देवताका नाम होता है, परंतु किसी किसी मंत्रमें नहीं भी होता, परंतु सूक्त के किसी न किसी मंत्रमें बहुधा देवताका नाम रहता है। जैसा–

> अग्निमीळे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम्।
> होतारं रत्नधातमम्॥ ऋ० १।१।१

"पुरोहित, यज्ञका देव, ऋत्विज, होता, रत्नधारक अग्निकी मैं प्रशंसा करता हूं।" इसमें अग्निकी प्रशंसा होनेसे इस मंत्र की देवता अग्नि है। यह ऋग्वेदके प्रथम सूक्तका पहिला मंत्र है। इस सूक्त में नौ मंत्र हैं। केवल आठवे मंत्रमें अग्निका नाम नहीं है, शेष मंत्रोंमें है। आठवे मंत्रमें पूर्व मंत्रोंसे अग्निपद की अनुवृत्ति आती है। इसलिये इस मंत्रमें साक्षात् अग्निपद न होता हुआ भी पूर्वापार संबंधसे इसकी अग्नि देवता है। अन्य मंत्रोंमें अग्निपद होनेसे कोई शंका नहीं हो सकती।

❀

अग्निपद के अर्थ, आग, उष्णता गुणवाला पदार्थ, विद्वान, ज्ञानी, जीवात्मा, परमात्मा आदि बहुत होते हैं और इस कारण इस मंत्रके अनेक अर्थ होना संभव हो सकता है, तथापि अर्थ कोई भी हो, देवता अग्निही है यह बात भूलना नहीं चाहिये। अर्थात् देवतावाचक शब्द वेदके सूक्तोंमें अवश्य होते हैं और बहुत करके मंत्रमें भी होते हैं, परंतु हरएक मंत्रमें अवश्य होता है ऐसा नियम नहीं है। जो शब्द वेदके सूक्तमें नहीं कहा है ऐसा काई शब्द देवता वाचक नहीं है।

## मंत्रोंके भेद।

वेदके मंत्रोंके तीन भेद हैं, परोक्षकृत, प्रत्यक्षकृत और आध्यात्मिक्य। इनके लक्षण और उदाहरण अब देखिये—

१ परोक्षकृत मंत्र— सातों नाम विभक्तियोंमें प्रयुक्त होनेवाले देवतावाचक शब्द जिन मंत्रोंमें होते हैं उनको परोक्ष. कृत मंत्र कहते हैं। उदाहरण—" इन्द्र ईशे पृथिव्याः" [ ऋ. १० । ८९ । १० ] इन्द्र पृथ्वीका स्वामी है।

" इन्द्रं वाणीरनूषत "( ऋ. १ । ७ । १ ) वाणीसे बोलनेवालो! इन्द्रकी प्रशंसा करो।

" इन्द्राय साम गायत " (ऋ. ८ । ९८ । १) इन्द्रके लिये साम गान करो।

इत्यादि प्रकार सब विभक्तियों द्वारा जिन मंत्रोंमें वर्णन होता है वे मंत्र परोक्षकृत मंत्र कहलाते हैं।

२ प्रत्यक्षकृत मंत्र- " तू " इस प्रकारके शब्द प्रयोगसे देवता का वर्णन जिन मंत्रोंमें होता है वे मंत्र प्रत्यक्षकृत हैं, जैसे- " त्वमिन्द्र बलादधि " ( ऋ. १० । १५३ ।२) हे इन्द्र ! तू बलसे हुआ है।

" त्वं वृषन्वृषेदसि । " ( ऋ० १० । १५३ । २ ) हे वृष्टिकर्ता ! तू वास्तवमें वर्षा करनेवाला है ।

( ३ ) आध्यात्मिक मंत्र- " मैं " इस प्रकारके शब्द प्रयोगसे जो मंत्र वर्णन करते हैं उनको आध्यात्मिक्य कहते हैं। जैसा—" अहं भुवं वसुनः पूर्व्यः ।" ( ऋ. १० । ४८) मैं वसुओंके पूर्व हुआ हूं। इत्यादि मंत्र आध्यात्मिक्य हैं।

वेदोंमें परोक्षकृत और प्रत्यक्षकृत मंत्र अधिक हैं और आध्यात्मिक्य थोडे हैं। पाठक इस वर्णन से जान सकते हैं कि कौनसा मंत्र परोक्षकृत है, कौनसा प्रत्यक्षकृत है और कौनसा आध्यात्मिक्य है।

( १ ) वेदमें कई मंत्र स्तुति करनेवाले होते हैं, जैसे-

इन्द्रस्य नु वीर्याणि प्रवोचम् । ऋ. १ । ३२

" इन्द्रके पराक्रमोंका वर्णन मैं करता हूं । " ऐसे मंत्रोंमें इन्द्रके पराक्रमोंका वर्णन होनेसे यह इन्द्रकी स्तुति, प्रशंसा या गुणवर्णन है यह बात स्पष्ट सिद्ध होती है। इस ढंगके वर्णन के मंत्र स्तुतिरूप समझने योग्य हैं।

( २ ) कई मंत्र वेदमें आशीर्वाद रूप होते हैं अथवा प्रार्थना रूप होते हैं जिनमें अपने कल्याण होनेकी इच्छा प्रकट होती है। ऐसे मंत्र अनेक हैं और प्रसिद्ध भी हैं।

( ३ ) कई मंत्रोंमें शपथ और कईयोंमें शाप भी होते हैं जैसे-

" अद्यामुरीय यदि यातुधानः । "

ऋ. ७ । १०४ ।१५

"आज ही मरूंगा यदि मैं राक्षस बनूंगा ।" इन मंत्रोंका तात्पर्य भी असत्य धर्म छोडकर सत्यधर्म पालन ही है। ऐसे मंत्र बहुत थोडे ही हैं।

( ४ ) कई मंत्रोंमें " भाव " अर्थात् सृष्टि उत्पत्ति आदि का भी वर्णन होता है जैसे-

" तम आसीत्तमसा गूढमग्रे ।"

ऋ. १० । १२९ । ३

सृष्टिके प्रारंभ में गाढ अंधकार था। इत्यादि मंत्रोंका उद्देश्य सृष्टिविषयक आदि अवस्थाका कथन करना है।

( ५ ) कई मंत्रोंमें विलाप का भाव भी दिखाई देता है जैसा-

" न विजानामि यदि वेदमस्मि । " ऋ. १ । १६४ । ३७

" मैं नहीं जानता ( यत् इव इदं अस्मि ) मैं जैसा हूं । " अर्थात् मेरी अवस्थाका मुझे पता नहीं है। आध्यात्मिक उन्नति करता हुआ मनुष्य किसी किसी समय अपने ही विषयमें शंका करता रहता है और उस समय वह अपनी पूर्ण उन्नति नहीं हुई यह देख कर विलाप भी करता है। इस भावके सूचक ये मंत्र हैं। परंतु ऐसे मंत्र थोडे हैं।

( ६ ) कई मंत्र निंदा और प्रशंसा भी करते हैं जैसे-

" नार्यमणं पुष्यति नो सखायं
केवलाघो भवति केवलादी ॥ " ऋ. १० । ११७ । ६

" जो उत्तम मनवालेका अथवा मित्रका भी पोषण नहीं करता परंतु ( केवलादी ) केवल स्वयं ही खाता है वह ( केवलाघः ) केवल पाप रूपही हो जाता है। " यह मंत्र स्वार्थी मनुष्यकी निंदा करता है। यह निंदा भी परोपकारशील मनुष्यकी स्तुति दर्शाने के लिये ही है।

इस प्रकार मंत्रोंके विभाग पाठक जाननेका यत्न करें। इस के मननसे पाठकोंका बहुत लाभ होगा। अब देवता जाननेका थोडा सा लक्षण स्पष्ट करते हैं-

( १ ) जहां यज्ञका वा यज्ञांग का वर्णन हो उनका देवता यज्ञ
वा यज्ञांग समझना चाहिये ।

( २ ) परंतु जहां यज्ञवर्णन नहीं है, वहां प्रजापति अर्थात्
परमेश्वर देवता सामान्यतया समझना योग्य है ।

यह मत याज्ञिकों का है । परंतु निरुक्तकारोंका मत ऐसा है कि
ये मंत्र " नाराशंस " अर्थात् मनुष्योंका या मनुष्यकर्तव्योंका वर्णन
करते हैं।

वेदमें एकही परमात्म देवका वर्णन अग्नि आदि अनेक
नामोंसे होता है । इस लिये अग्नि, अश्व आदि विभिन्न शब्द मंत्र
में देखनेसे मनमें विकल्प धारण करना नहीं चाहिये । परंतु सम-
झना यही चाहिये कि अन्यान्य शब्दों द्वारा एक प्रभुका ही वर्णन
यहां हो रहा है ।

वेदके मंत्र परमात्माका वर्णन करते हुए अन्यान्य मानवी कर्तव्यों
का भी उपदेश देते हैं । जैसा इंद्रके मंत्र परमात्मा का वर्णन
करते हुए राजाके कर्तव्य प्रकाशित करते हैं । अग्निके मंत्र पर-
मात्मा का वर्णन करते हुए ब्राह्मण के कर्तव्य प्रकाशित करते हैं ।
इसी प्रकार अन्यान्य देवताओं के मंत्रोंके विषय में जानना योग्य है।

यद्यपि अग्नि, वायु आदि देवतों के नामोंसे प्रसिद्ध अर्थ आग
और हवा है अथवा यही भाव सबसे प्रथम मनमें खडा होता है
तथापि वेद पढनेके समय वही भाव लेना चाहिये यह बात
नहीं है, क्यों कि वेदमें अग्निका अग्नि, वायुका वायु, प्राण का
प्राण जो परमात्म देव है उसका वर्णन करते हुए अन्योंका वर्णन
किया है । यदि पाठक इतनी बात मन में रखेंगे, तो उनको कोई
शंका कुशंका उत्पन्न नहीं होगी और मंत्रका ठीक अर्थ ध्यानमें
आ जायगा ।

---

## पाठ २

मा नः पश्चान्मा पुरस्तान्नुदिष्ठा मोत्तरादधरादुत ।
स्वस्ति भूमे नो भव मा विदन् परिपन्थिनो वरीयो
यावया वधम् ॥३२॥

हे ( भूमे ) मातृभूमि ! ( नः ) हम को ( मा पश्चात् ) न तो पीछे से, ( मा पुरस्तात् ) न आगेसे, ( मा उत्तरात् ) न ऊपर से, ( उत ) और न ( अधरात् ) नीचेसे ( नुदिष्ठाः ) हटा ओ। ( नः ) हमारे लिये ( स्वस्ति भव) कल्याणकारिणी हो। ( परिपन्थिनः ) बटमार चोर अथवा दुष्ट हमको ( मा विदन् ) न मिलें और ( वधं ) मृत्युको हमसे (वरीयः) बहुत दूर ( यावय ) हटा दे।

हमें किसी स्थानसे प्रतिबंध न हो, हम सब दिशाओंमें प्रगति करते हुए आगे बढें, कोई भी दुष्ट शत्रु हम पर हमला न करे और किसी दुष्ट के कारण हमारा वध न हो और सब प्रकार हमारा कल्याण हो।

यावत्तेऽभि विपश्यामि भूमे सूर्येण मेदिना ।
तावन्मे चक्षुर्मा मेष्टोत्तरामुत्तरां समाम् ॥ ३३ ॥

हे ( भूमे ) मातृभूमि ! (यावत्) जब तक ( मेदिना सूर्येण ) आनंददायी सूर्य प्रकाश से ( ते ) तेरा विस्तार ( अभि वि पश्यामि ) चारों ओर विशेष प्रकार देखूंगा, ( तावत् ) तब तक ( उत्तरां उत्तरां समां ) अगली अगली आयुमें ( मे चक्षुः ) मेरी चक्षु आदि इन्द्रियां ( मा मेष्ट ) क्षीण न हों।

सूर्य प्रकाश से मातृभूमि के विस्तार का निरीक्षण करता हुआ मैं दीर्घजीवी बनूं और आरोग्यसम्पन्न होकर अन्ततक मेरी सम्पूर्ण शक्तियां क्षीण न हों अर्थात् बढती जांय।

ग्रीष्मस्ते भूमे वर्षाणि शरद्धेमन्तः शिशिरो वसन्तः ।
ऋतवस्ते विहिता हायनीरहोरात्रे पृथिवि नो दुहाताम् ॥३७॥

हे ( पृथिवि भूमे ) विस्तृत मातृभूमि! ( ते ग्रीष्मः ) तेरे ग्रीष्म, ( वर्षाणि ) वर्षा तथा शरत्, हेमन्त, शिशिर और वसन्त ये ( ऋतवः ) ऋतु ( ते हायनीः ) तेरे वर्षोंके संबंधी समय तथा ( अहोरात्रे ) दिन और रात्री अर्थात् ये सब काल ( नः ) हमारे लिये ( दुहातां ) पूर्णता अर्पण करें।

अपनी मातृभूमि में सम्पूर्ण ऋतुओं में तथा मासों और दिनों में हमें पूर्णता प्राप्त हो।

यस्यां सदो हविर्धाने यूपो यस्यां निमीयते ।
ब्रह्माणो यस्यामर्चन्त्यृग्भिः साम्ना यजुर्विदः ।
युज्यन्ते यस्यामृत्विजः सोममिन्द्राय पातवे ॥ ३८ ॥

( यस्यां ) जिस भूमि में (सदो-हविर्धाने) सभा और अन्न के स्थान हैं, ( यस्यां ) जिसमें ( यूपः ) यज्ञस्तंभ (निमीयते) खडा किया जाता है। ( ब्रह्माणः ) ज्ञानी लोग जिसमें ऋग्वेद, सामवेद और यजुर्वेद के मन्त्रों से ( अर्चन्ति ) ईश्वर की उपासना करते हैं और ( यस्यां ) जिसमें ( ऋत्विजः ) ऋतुके अनुसार यज्ञ करने वाले यज्ञकर्ता लोग ( इन्द्राय पातवे ) इन्द्र के पान के लिये ( सोमं ) सोमरसका ( युज्यन्ते ) उपयोग करते हैं।

हमारी मातृभूमिमें परिषद् और सत्र तथा अन्न के स्थान बहुत हैं। जहां यज्ञस्तम्भ खडा किया जाता है और जहां ऋक् यजु और सामके मन्त्रों से ईश्वर की उपासना की जाती है और यज्ञों में जहां सोमरस का पान किया जाता है।

यस्यां पूर्वे भूतकृत ऋषयो गा उदानृचुः।
सप्त सत्रेण वेधसो यज्ञेन तपसा सह ॥ ३९ ॥

( यस्यां ) जिस भूमि में ( पूर्वे ) पूर्ण (वेधसः) ज्ञानी (भूत कृतः सप्त ऋषयाः ) शुभ करने वाले सप्त ऋषि ( सत्-त्रेण ) सज्जनों के पालन करनेके ( यज्ञेन ) सत्कर्म और (तपसा) तप के ( सह ) साथ (गाः) गौ, वाणी और भूमि की (उत्-आनृचुः) उत्तम प्रकार से सत्कार करते आये हैं।

हमारी मातृभूमि के संपूर्ण ज्ञानी जन प्रजापालक शुभ कर्म करते और अनुष्ठान से गौ, वाणी और भूमिका सत्कार करते आये हैं।

सा नो भूमिरा दिशतु यद्धनं कामयामहे।
भगो अनु प्रयुंक्तामिन्द्र एतु पुरोगवः ॥ ४० ॥

( सा ) वह ( नः भूमिः ) हमारी मातृभूमि, ( यत् धनं ) जो धन हम ( कामयामहे ) चाहते हैं, हमें (आ दिशतु) देवे। (भगः) धनवान् ( अनु ) पीछे से ( प्रयुङ्क्ताम् ) चले और ( इन्द्रः ) प्रमुख वीर ( पुरोगवः ) अग्रगामी होकर ( एतु ) चले ॥

उक्त प्रकारकी हमारी मातृभूमि हमें सब प्रकारका धन देवे। वीर लोग सब से आगे चलें और धनी उनके पीछेसे चलें ॥

यस्यां गायन्ति नृत्यन्ति भूम्यां मर्त्या व्यैलबाः।
युध्यन्ते यस्यामाक्रन्दो यस्यां वदति दुन्दुभिः।
सा नो भूमिः प्रणुदतां सपत्नानसपत्नं मा पृथिवी कृणोतु ॥४१॥

( यस्यां ) जिस ( भूम्यां ) मातृभूमिमें ( वि-ऐलबाः ) विशेष प्रेरणा करने वाले वीर ( मर्त्याः ) मनुष्य ( गायंति ) गाते हैं और ( नृत्यन्ति ) नृत्य करते हैं। ( यस्यां ) जिस में (आ क्रन्दः) वीर लोग ( युध्यन्ते ) युद्ध करते हैं और जिसमें ( दुन्दुभिः ) ढोल ( वदति ) बजता है। ( सा पृथिवी भूमिः ) वह हमारी विस्तृत मातृभूमि ( नः ) हमारे ( सपत्नान् ) शत्रुओं को ( प्र णुदतां )

हटा देवे और ( मा ) मुझे ( अ-सपत्नं ) शत्रु रहित ( कृणोतु ) करे ।

जिस मातृभूमि में हम सब लोग आनंद से गाते और नाचते हैं, जिस की स्वतंत्रता के लिये हम युद्ध करते हैं और रणवाद्य बजाते हैं। वह हमारी मातृभूमि हमें शत्रुरहित करे और सब शत्रुओं को दूर भगा देवे।

यस्यामन्नं व्रीहियवौ यस्या इमाः पंच कृष्टयः ।
भूम्यै पर्जन्यपत्न्यै नमोऽस्तु वर्ष मेदसे ॥४२॥

( यस्यां ) जिस भूमि पर (अन्नं) अन्न, ( व्रीहि-यवौ ) चावल और जौ होते हैं, ( यस्याः ) जिस पर ( इमाः) ये ( पंच कृष्टयः ) पांच प्रकारके मनुष्य रहते हैं, उस ( वर्ष-मेदसे ) वर्षासे संबंध रखने वाली ( पर्जन्य-पत्न्यै ) पर्जन्यसे पालन होनेवाली ( भूम्यै ) भूमिके लिये ( नमः अस्तु ) नमन हो ।

जिस मातृभूमि में विविध प्रकार का अन्न, धान्य, चावल, जौ आदि विपुल होता है, वृष्टिसे जहां की खेती उत्तम प्रकार होती है और जहां ज्ञानी, शूर, व्योपारी, कारीगर और अशिक्षित लोग आनंद से रहते हैं, उस मातृभूमि की वंदना मैं करता हूं ॥

यस्याः पुरो देवकृतः क्षेत्रे यस्या विकुर्वते ।
प्रजापतिः पृथिवीं विश्वगर्भामाशामाशां रण्यां नः कृणोतु ॥४३॥

( यस्याः ) जिस के ( पुरः ) नगर ( देव-कृतः ) देवता लोगों के बनाये हैं, ( यस्याः ) जिस के ( क्षेत्रे ) खेतों में मनुष्य ( वि-कुर्वते ) विविध कार्य करते हैं, उस ( विश्व-गर्भां ) सब को गर्भ में धारण करने वाली ( पृथिवीं ) भूमिको ( प्रजापतिः ) प्रजा-पालक ( आशां आशां ) प्रत्येक दिशामें ( नः ) हमारे लिये ( रण्यां ) रमणीय ( कृणोतु ) करे ॥

हमारी मातृभूमि में जो नगर हैं वे सब देवता लोगों के वसाये हैं, जहां सब मनुष्य विविध प्रकार के उद्योग करके अपनी उन्नति का साधन करते रहते हैं, प्रजाओंका पालन करनेवाला प्रभु हरएक दिशामें इस मातृभूमिको अत्यंत रमणीय बनावे।

क्षत्रिय वीर.

ये शुभ्रा घोरवर्पसः सुक्षत्रासो रिशादसः।
मरुद्भिरग्न आ गहि॥

ऋ० १।१९।५

( ये ) जो ( शुभ्राः ) गौरवर्ण (घोर वर्पसः) बडे शरीर वाले, ( सु क्षत्रासः ) उत्तम क्षत्रिय ( रिश+अदसः ) शत्रुका संहार करने वाले होते हैं उन ( मर-उत्भिः ) मरनेके लिये तैयार वीरोंके साथ ( अग्ने ) हे तेजस्वी वीर! ( आगहि ) यहां आ।

अपने राष्ट्रमें ऐसे तेजस्वी वीर होने चाहियें कि जो बडे शरीर वाले, उत्तम क्षत्रिय, तेजपुंज कांतिसे युक्त और शत्रुका नाश करनेवाले होते हैं। हरएक के मन में यही इच्छा रहनी चाहिये।

---

## पाठ ३

## देवता विभाग।

वैदिक देवताएं तीन स्थानोंमें विभक्त हैं, पृथ्वीस्थान, अँतरिक्ष-स्थान और द्युस्थान। पृथिवस्थानमें अग्नि प्रधान, अंतरिक्ष-स्थानमें वायु अथवा इंद्र प्रधान और द्युस्थानमें आदित्य प्रधान है। इनके अनुगामी अन्य देव हैं।

वास्तवमें परमात्मा एक ही है और उसीका वर्णन सब देवता-नामों के द्वारा होता है, तथापि उसीकी शक्ति अग्नि, इन्द्र, सूर्य आदि देवताओं में विभक्त होनेके कारण दोनोंका वर्णन साथ-साथ चलता है, यह बात यहां स्मरण रखना चाहिये।

पृथ्वी में अग्निके साथ साथ मनुष्य, पशु, वनस्पति आदि अनेक देव हैं। अंतरिक्षमें वायु,इन्द्र, चंद्र,विद्युत,मेघ आदि अनेक हैं। द्युस्थानमें सूर्य, नक्षत्र आदि अनेक हैं। इसका चित्र यह है—

परमात्मा

| पृथ्वीलोक | अंतरिक्षलोक | द्युलोक |
|---|---|---|
| अग्नि | इन्द्र | सूर्य. |
| मनुष्य | चंद्र | अश्विनी |
| पशु | रुद्र | |
| वनस्पति | विद्युत् | |
| | मेघ् | |

इस रीतिसे देवताओंका वर्गीकरण किया गया है और इस का महत्त्व बडा भारी है। पाठक इसका अवश्य स्मरण रखें। इस त्रिलोकीमें सब देव आगये हैं।

कईयोंका मत है कि ये सब देवताएं मनुष्यके समान देहधारी चेतन हैं। इस मतकी पुष्टिके लिये ये लोक ये प्रमाण देते हैं कि वेदमंत्रोंमें देवताओंके अंगों और अवयवोंका वर्णन आया है तथा देवताओंका पारस्परिक संबंधभी वर्णन किया है। जैसा एक देवका दूसरे के साथ आना तथा इन्द्रका वृत्रके साथ युद्ध आदि। इन प्रमाणोंसे इनका यह मत हुआ है कि देवताएं देहधारी और चेतन हैं।

दूसरे लोगोंका पक्ष यह है कि देवतायें पुरुष के समान देह-धारी नहीं हैं क्यों कि वेदोंमें केवल चेतनों की ही स्तुति होती है ऐसी बात नहीं है, अपितु अचेतन पदार्थों की भी स्तुती होती है उलूखल मुसल, रथ आदिकी स्तुति वेदमें है। देवताओंके अंगों का वर्णन है इसलिये उनको सचेतन कहना उचित नहीं है, क्यों कि रथांगोंका वर्णन भी तो वेदमें है और रथ अचेतन ही है। इस-लिये ऐसे वर्णन से वेदकी देवताएं देहधारी हैं और चेतन हैं ऐसा नहीं हो सकता।

कई कहते हैं कि देवताएं दोनों प्रकारकी हैं अर्थात् देहधारी भी हैं और देहरहित भी हैं तथा सचेतन भी हैं और अचेतन भी हैं।

वास्तवमें देखा जाय तो संपूर्ण देवता सचेतन भी नहीं और अचेतन भी नहीं है। कई सचेतन हैं और कई अचेतन भी हैं। इस लिये ठीक तो यही है कि जहां जैसा वर्णन हो वहां का वर्णन देख कर निश्चय करना चाहिये कि वहां की देवता कैसी है। एकही नियम सर्वत्र समानतया नहीं लग सकता। क्योंकि किसी किसी समय एकही मंत्रमें देहधारी चेतन तथा देहरहितकाभी वर्णन हो सकता है।

इतना सामान्य विवरण होनेके पश्चात् अब देवताओंकी निरुक्ति बतायी जाती है—

## अग्निः।

१ अग्र+नी=अग्+नी=अग्नि। [ अग्रगामी ]
२ अंग+नी=अग+नी=अग्नि। [अपने अंगके समान बनाता है।]
३ अ+क्नोप=अ+=क्नु=अ+ग्नु = अग्नि [ जो स्निग्धता कम करता है ]

४ अयन+दग्ध+नी=अ+ग्+नी=अग्नि [ गती, उष्णता और पहुंचानेवाला ]

पाठक ध्यानपूर्वक देखेंगे तो इन चार व्युत्पत्तियोंमें जो भेद है वह उनके ध्यान में सहजहीमें आजायगा। प्रत्येक व्युत्पत्तिमें पूर्वपद भिन्न है और पूर्वपदका कुछ भाग अवशिष्ट रहा है, शेष भाग लुप्तप्राय होग या है। वेदके शब्दों की निरुक्ति किस प्रकार होती है यह बात विचार पूर्वकपाठक यहां देखें।

## देवः ।

१ दा ( देना ) दाता=देता=देव। [ दाता ]

२ दीप ( प्रकाशक )=देप=देब=देव। [प्रकाशक ]

३ द्युत् ( चमक ) =दि उत्=दिव्=देव "

पाठक यहां देखें कि यहां देव शब्द की तीन व्युत्पत्तियां बतायीं हैं, परंतु इसकी केवल इतनीही व्युत्पत्तियां नहीं है। देखिये-

४ दिव् ( चमकना )=दिव्=देव ( चमकनेवाला इ० )

इस दिव् धातुके अनेक अर्थ हैं। तथा अक्षर व्युत्क्रम करनेसे-

५ वेद = वे × द = देव ( ज्ञानी )

यह भी व्युत्पत्ति हो सकती है। यद्यपि यह इस समय तक किसीने की नहीं हैं तथापि यह हो सकती है। इस के नियम पूर्व पुस्तकों में बताये ही हैं। आदि और अंतके अक्षर उलट पुलट होते हैं यह नियम पाठक यहां देखें।

## जातवेदाः ।

१ जात + वेद = बने हुओंको जो जानता है,

२ जातानि + विदुः = बने हुए इसको जानते हैं।

३ जाते + विद्यते = बने हुए पदार्थ में रहता है।

४ जात + वित्त = जिसके पास धन है अथवा जिससे धन हुआ है।

५ जात + विद्यः = जात + वेदः = जिससे वेद अथवा ज्ञान हुआ है।

"जातवेदाः" शब्द अग्निका वाचक है। इसकी ये सब व्युत्पत्तियां हैं। पाठक इनका विचार करें और देखें कि परमात्मा से लेकर अग्नि आदि अन्य देवताओं तक ठीक सजने वाले अर्थ इनसे किस प्रकार व्यक्त होते हैं।

## वैश्वानरः।

१ विश्व + नर = विश्वका नर अर्थात् नेता, विश्वका चालक.

२ विश्वे नरा एनं नयन्ति = सब मनुष्य इसको प्राप्त होते हैं।

३ विश्व + न + रः = विश्वमें न रमने वाला अर्थात् जिका आनंद अभौतिक है।

इस प्रकार इस विश्वानर या वैश्वानर शब्द के नैरुक्त अर्थ हैं। वैश्वानर अग्नि देवता के मंत्रों की देवता है अर्थात् प्रामुख्य से अग्नि ही इसका अर्थ है। परंतु प्रकरण वश इस के अर्थ अन्यान्य भी होते हैं।

## तनूनपात्।

१ तनू + न + पात् = शरीरको न गिरानेवाला, अर्थात् शरीरको गिरने न देनेवाला आत्मा।

२ तनू + नपात् = (तनू) गौ का पोता, अर्थात् गौका बचा दूध और दूध बच्चा घी, इसलिये गौका पोता घी। तनू का पोता।

३ तनू + ऊन + पात् = शरीरों के अंदर जो न्यूनता है उस न्यूनता को दूर करनेवाला.

तनूनपात् देवता वेदमें अनेक बार आती है। इतने निर्वचनोंसे उस देवता की ठीक कल्पना हो सकती है। पाठक ये निर्वचन मनन पूर्वक ध्यानमें धारण करें।

## नराशंसः।

१ नर + आशंस = मनुष्य जिसकी प्रशंसा करते हैं। मनुष्य बैठकर जिसकी स्तुति करते हैं अथवा मनुष्योंकी जिसमें प्रशंसा की जाती है।

इस शब्द की यद्यपि एक ही उत्पत्ति है तथापि उसीसे अर्थकी भिन्नता इस प्रकार होती है। पाठक इस का अच्छी प्रकार मनन करें।

## त्वष्टा।

१ तूर्ण + अश्नुते = तू + अश् = त्वश् × तृ = त्वष्टा= त्वरा के साथ व्यापता या फैलता है।

२ त्विष् ( प्रकाशना ) = त्विष्टा = त्वष्टा + प्रकाशमान।

३ त्वक्ष् ( बारीक करना ) = त्वक्ष् × तृ= त्वष्टा = बनाने वाला, कारीगर

त्वष्टा शब्दका अर्थ कारीगर, सुतार लोहार आदि है। वह लकडीको ठीक बनाकर जोड देता है और आवश्यक पदार्थ बना देता है। अपनी कारीगरी से प्रकाशमान होता है, कारीगरीसे सर्वत्र फैलता है। परमेश्वर सब जगतका बडा कारीगर है इस लिये इससे उसका बोध होता है। पश्चात् मनुष्योंमें जो कारीगर होते हैं उनका भी बोध होता है। इस प्रकार एकही शब्द से अनेक बोध होते हैं।

पाठक यहां अनुभव करें की वेदका एकही शब्द परमात्मा का वाचक होता हुआ जगत् के पदार्थोंका बोध किस प्रकार करता है। वेदके शब्द गुणबोधक होनेसे यह बात बनती है, इस विषय में अब पाठकों का निश्चय हुआ ही होगा।

---

## पाठ ४

निधिं बिभ्रती बहुधा गुहा वसु मणिं हिरण्यं पृथिवी ददातु मे।
वसूनि नो वसुदा रासमाना देवी दधातु सुमनस्यमाना॥ ४४॥
अथर्व १२। १

अपनी ( गुहा ) गुहाओं में, खानों में (निधिं) निधि (बहुधा) अनेक प्रकारसे ( बिभ्रती ) धारण करनेवाली हमारी ( पृथिवी) मातृभूमि ( मे ) मुझे ( वसु ) धन, (मणिं) रत्न और (हिरण्यं) सुवर्ण आदि ( ददातु ) देवे। (वसुदा) धन देनेवाली (वसूनि) धनोंको ( रासमाना ) देती हुई ( देवी ) मातृभूमि ( सुमनस्य-माना ) प्रसन्न मन होकर ( नः ) हमारा ( दधातु ) धारण करे।

जिसकी खानों में विविध प्रकारके रत्न, सोना चांदी आदि धातु तथा अन्य प्रकारके विविध धन हैं, वह हमारी मातृभूमि अपना धन हमें ही देवे। अर्थात् कोई अन्य शत्रु आकर वह धन अन्यत्र न लेने पावे। जिस भूमिका धन वहीं के जनों के काम में ही आता रहे॥

जनं बिभ्रती बहुधा विवाचसं नानाधर्माणं पृथिवी यथौकसम्।
सहस्रं धारा द्रविणस्य मे दुहां ध्रुवेव धेनुरनपस्फुरन्तीम्॥४५॥

( वि- वाचसं ) अनेक प्रकारकी भाषा बोलने वाले तथा ( नाना-धर्माणं ) नाना प्रकारके कर्तव्य करनेवाले ( जनं ) मनुष्योंको ( बहुधा ) अनेक प्रकारसे ( यथा- ओकसम् ) एकही घर में रहने के समान ( बिभ्रती ) धारण करने वाली ( ध्रुवा ) स्थिर (पृथिवी)मातृभूमि (मे) मुझे ( द्रविणस्य ) धनकी (सहस्रं धाराः) सहस्र धारा एं ( दुहां ) दुहे, दे, जैसी ( अनपस्फुरन्ती ) निश्चल ( धेनुः ) गौ दूध की धारा देती है॥

अनेक प्रकार की भाषायें बोलनेवाले अथवा विविध विचारों को धारण करने वाले, तथा विविध प्रकारके विभिन्न कर्तव्य

करने वाले मनुष्यों को एक घरके परिवार के समान जो मातृभूमि सब को समान रीतिसे धारण कर रही है वह मातृभूमि हम सब को अनेक प्रकारका धन देवे।

ये ते पन्थानो बहवो जनायना रथस्य वर्त्मानसश्च यातवे।
यैः संचरन्त्युभये भद्रपापास्तं पन्थानं जयेमानमित्रमत
स्करं यच्छिवं तेन नो मृड ॥ ४७ ॥

( ये ) जो ( ते ) तेरे ऊपर ( बहवः ) बहुत से ( पंथानः ) मार्ग (जनायनाः) मनुष्यों के चलने के योग्य हैं, और जो (रथस्य) रथ के तथा ( अनसः ) छकडे के ( यातवे ) चलनेके लिये ( वर्त्म ) मार्ग हैं; ( यैः ) जिन से ( उभये भद्रपापाः ) दोनों भले और बुरे ( संचरन्ति ) चलते हैं ( तं ) उस ( अनमित्रं ) शत्रु-रहित और ( अतस्करं ) चोर रहित (पन्थानं) मार्ग को (जयेम) हम जीतें। ( यत् ) जो कुछ ( शिवं ) कल्याण मंगल है ( तेन ) उस से ( नः ) हमें ( मृड ) सुखी कर।

हमारी मातृभूमि के ऊपर आने जाने के जो मार्ग हैं, जिन पर से चलने फिरनेका हर एक को अर्थात् भले और बुरे मनुष्यों को भी समान अधिकार है, वे सब मार्ग हम सब के लिये शत्रु रहित हों और उन पर से सब लोक निर्भय होकर आते जाते रहें।

ये ते आरण्याः पशवो मृगा वने हिताः सिंहा व्याघ्रा पुरुषाद-
श्चरन्ति। उलं वृकं पृथिवि दुच्छुनामित ऋक्षीकां रक्षो अप
बाधयास्मत् ॥ ४९ ॥

हे ( पृथिवि ) मातृभूमि! ( ये ते ) वे जो ( आरण्याः ) वन में उत्पन्न हुये ( पशवः ) पशु ( हिताः ) हित कारी ( मृगाः ) हरिण आदि हैं, और ( पुरुष-अदः ) मनुष्यों को खानेवाले सिंह, व्याघ्र आदि ( चरन्ति ) घूमते हैं। ( उलं ) बन बिलाव, ( वृकं ) भेडिये और ( दुच्छुनां ) क्रूर पशु ( ऋक्षीकां ) रीछनी

आदि तथा ( रक्षः ) घातक जीवोंको ( इतः ) यहां ( अस्मत् ) हम से ( अप बाधय ) दूर कर ।

सब क्रूर प्राणियों को दूर और हित कारक प्राणियों को पास करके मनुष्यों को अपनी उन्नति सिद्ध करनी चाहिये ।

यां द्विपादः पक्षिणः संपतन्ति हंसाः सुपर्णाः शकुना वयांसि ।
यस्यां वातो मातरिश्वेयते रजांसि कृण्वंश्च्यावयंश्च वृक्षान् ।
वातस्य प्रवामुपवामनु वात्यर्चिः ॥५१॥

( यां ) जिस पर ( द्विपादः ) दो पांववाले ( पक्षिणः ) पक्षी हंस, ( सुपर्णाः ) गरुड, ( शकुनाः ) चिडियां, ( वयांसि ) कौवे कोकिल आदि ( सं पतन्ति ) उडते रहते हैं। ( यस्यां ) जिस पर ( मातरि-श्वा ) आकाश में चलने वाला ( वातः ) वायु (रजांसि) धूली को ( कृण्वन् ) उडाता हुआ और ( वृक्षान् ) वृक्षों को ( च्यावयत् ) हिलाता हुआ ( ईयते ) चलता है। तथा ( अर्चिः ) प्रकाश (वातस्य) वायु के (प्रवां) गमन और (उपवां) संकोच के (अनु) अनुकूल ( वाति ) चलता है।

हमारी मातृभूमिपर हंस, गरुड, शकुंत आदि सब प्रकारके सुंदर पक्षी आनंद से चलते हैं, समय समय पर वायु ऐसा प्रचंड वेगसे चलता है कि जो धूलिको उडाता हुआ वृक्षों को भी उखाड देता है। प्रकाश तथा वायुका भी आनंद इस देश में विशेष है।

यस्यां कृष्णमरुणं च संहिते अहोरात्रे विहिते भूम्यामधि ।
वर्षेण भूमिः पृथिवि वृतावृता सा नो दधातु भद्रया प्रिये धामनि धामनि ॥ ५२ ॥

( यस्यां ) जिस ( भूम्यां ) भूमि के ( अधि ) ऊपर ( अरुणं च कृष्णं ) प्रकाशयुक्त और कृष्णवर्ण अर्थात् प्रकाशरहित ( अहो रात्रे ) दिन और रात्री ( संहिते ) आपस में साथ मिले हुए ( विहिते ) हैं। ( वर्षेण ) वृष्टिसे ( वृता आवृता ) व्याप्त होने

वाली ( सा पृथिवी भूमिः ) वह विस्तृत मातृभूमि ( प्रिये धाम-नि धामनि ) प्रत्येक रमणीय स्थान में ( नः ) हम सबको ( भद्रया ) कल्याण पूर्ण अवस्था से ( दधातु ) युक्त रखे।

जिस मातृभूमिपर दिन और रात योग्य प्रमाण से आते हैं, जहां उत्तम वृष्टि होकर उत्तम फल फूल होते हैं वह भूमि हमें प्रत्येक स्थान में कल्याण देनेवाली हो।

अहमस्मि सहमान उत्तरो नाम भूम्याम्।
अभीषाडस्मि विश्वाषाडाशामाशां वि षासहिः ॥५४॥

( भूम्यां ) मातृभूमिपर ( अहं ) मैं ( सहमानः ) सहनशक्ति से युक्त और ( नाम ) यशसे ( उत्-तरः ) अधिक श्रेष्ठ (अस्मि) हूं। मैं ( अभी-षाड् ) विजयी, ( विश्वा-षाड् ) विश्व को जितने वाला तथा ( आशां आशां ) प्रत्येक दिशामें ( वि- सासहिः ) शत्रुका पराजय करने वाला ( अस्मि ) हूं।

अपनी मातृभूमि में मैं श्रेष्ठ हूं और हर एक प्रकार के विजय प्राप्त करने की शक्ति रखता हूं। अर्थात् मातृभूमि के हर एक भक्त को अपनी इतनी उन्नति करनी चाहिये कि उसका विजय सर्वत्र होता रहे। और उसके कारण मातृभूमि का नाम चारों दिशाओं में फैले।

अदो यद् देवि प्रथमाना पुरस्ताद्देवैरुक्ता व्यसर्पो महित्वम् ॥
आ त्वा सुभूतमविशत् तदानीमकल्पयथाः प्रदिशश्चतस्रः ॥५५॥

हे ( देवि ) भूदेवि ! ( यत् पुरस्तात् ) जब आगेको ( देवैः ) देवोंने तुझे ( प्रथमाना उक्ता ) विशाल मानकर तेरा वर्णन किया, और ( अदः महित्वं ) इस तेरे महत्व को चारों ओर ( व्यसर्पः ) फैलाया, ( तदानीं ) तब ( सु-भूतं ) उत्तम ऐश्वर्य ( त्वा ) तुझे ( आविशत् ) प्राप्त हुआ और तू ने (चतस्रः प्रदिशः) चारों दिशाओं को ( अकल्पयथाः ) समर्थ किया ॥

ज्ञानी लोगोंनें मातृभूमिका महत्व जान लिया; उसका प्रकाश किया और संपूर्ण जनता को समझा दिया। इससे चारों दिशाओंमें रहनेवाले लोग शक्तिमान हुए हैं। इसी प्रकार जो लोग मातृभूमिकी भक्ति करेंगे वे भी विलक्षण प्रभाव शाली हो जांयगे ॥

ये ग्रामा यदरण्यं याः सभा अधि भूम्याम् ॥
ये संग्रामाः समितयस्तेषु चारु वदाम ते ॥ ५६ ॥

( ये ग्रामाः ) जो गांव, ( यत् अरण्यं ) जो वन, ( याः सभाः ) जो सभाएं ( भूम्यां अधि ) भूमिपर हैं, तथा ( ये संग्रामाः ) जो युद्ध होते हैं, और जो ( समितयः ) संमेलन होते हैं, ( तेषु ) उन सब में ( ते ) तेरे विषयमें ( चारु ) सुंदर आदर युक्त ( वदेम ) भाषण करेंगे ॥

मातृभूमिपर जो ग्राम, नगर, प्रांत, वन, अरण्य, पर्वत आदि स्थान होंगे, उन स्थानों में जो जो सभाएं, समितिएं, परिषद्, महासभाएं तथा संमेलनें अथवा मेले होंगे किंवा युद्ध होंगे; उन सबमें मातृभूमिके विषयमें उत्तम आदर ही व्यक्त करना हरएक को आवश्यक है ॥

यद्वदामि मधुमत्तद्वदामि यदीक्षे तद्वनन्ति मा ॥
त्विषीमानस्मि जूतिमानवान्यान्हन्मि दोधतः ॥ ५८ ॥

( यत् वदामि ) जो कुछ भी मैं बोलता हूं ( तत् ) वह ( मधुमत् वदामि ) मधुरता युक्त ही बोलता हूं। इसलिये ( यत् ) जो ( ईक्षे ) मैं देखता हूं, ( तत् ) उसके अनुसार ( मा वनन्ति ) मुझपर वे सब लोग प्रीति करते हैं। मैं ( त्विषीमान् ) तेजस्वी और ( जूतिमान् ) वेगवान् ( अस्मि ) हूं और ( दोधतः अन्यान् ) घातक शत्रुओंको मैं ( अवहन्मि ) सब प्रकारसे नष्ट करता हूं।

मैं सदा मधुर भाषण करता हूं और मित्र दृष्टिसे सबको देखता हूं, इस लिये सब लोग मुझपर प्रेम करते हैं। मैंने अपने अंदर

